"बीरेन चाचा, तुम जंगले के पास खड़े हो जाओ, वहाँ धूप आ रही है, और माँ, तुम इधर दायीं तरफ़।" मैं पलंग से उतरकर दीवार के सहारे खड़ा हो गया हूँ। मेरा सिर चकरा रहा है, लेकिन फोटो ठीक आता है। आज भी वह फोटो मेरे पास है...

कमरे में शाम का धुँधलका कब चुपके से घिर आया, पता नहीं चला। बीरेन चाचा बहुत पहले जा चुके थे। माँ मेरे पलंग के पास कुर्सी पर अधलेटी-सी पड़ी हैं। मै बत्ती नहीं जलाता, मुझे कमरे में अँधेरे का धीरे-धीरे आना अच्छा लगता है।

मेरी आँखों के सामने बहुत दिन पहले की एक शाम घूम जाती है—तब मैं बीमार नहीं पड़ा था। माँ उस शाम मुझे बीरेन चाचा के घर ले गई थीं।

हमे देखकर बीरेन चाचा हैरान से हो गए थे। फाटक खोलकर वह माँ के सामने ठिठक गए।

"पोनो—तुम..." एक क्षण के लिए वह खोए से खड़े रहे। पहली बार उन्होंने मेरे सामने माँ को उनके नाम से पुकारा था। उनके मुँह से माँ का नाम सुनकर मुझे बहुत अजीब-सा लगा था। माँ हँसने लगी और न जाने क्यों मुझे माँ की वह हँसी अच्छी नहीं लगी—एक घुटा-घुटा-सा ड़र मेरे मन में समा गया।

"यूँ ही सैर को निकले थे, सोचा तुमसे मिलते चलें।" माँ ने कहा। पहली बार मैंने माँ को झूठ बोलते देखा था।

बीरेन चाचा की नीली आँखों में हल्का-सा विस्मय घिर आया। उन्होंने मेरी अँगुली पकड़ी और चुपचाप कॉटेज के भीतर चले आए।

"Du, Onkel Viren, geh und stell Dich zum Geländer, dort kommt Sonne hin, und Du, Mutter, hierher auf die rechte Seite." Ich stieg aus dem Bett und stand an die Wand gestützt. Mein Kopf drehte sich. Aber das Photo gelang. Heute noch habe ich dieses Photo.

Wann genau die Dämmerung sich verstohlen im Zimmer ausbreitete,weiß ich nicht. Onkel Viren war schon lange vorher gegangen. Mutter sitzt auf dem Stuhl neben meinem Bett. Seit Onkel Viren gegangen ist, sitzt sie halb hingesunken auf diesem Stuhl, ohne ein Wort zu sagen, ohne sich zu rühren. Ich mache das Licht nicht an. Mir gefällt es, wenn die Dunkelheit langsam ins Zimmer dringt.

Ein Abend kommt mir vor Augen, ein Abend aus längst vergangenen Tagen. Damals war ich noch nicht krank. Mutter hatte mich an diesem Abend zu Onkel Virens Haus mitgenommen.

Onkel Viren war höchst erstaunt, als er uns sah. Er öffnete das Tor und blieb vor Mutter stehen.

"Du, Pono" ... einen Augenblick stand er da, wie verloren. Zum ersten Mal hatte er, vor mir, Mutter bei ihrem Namen genannt Aus seinem Mund Mutters Namen zu hören, kam mir sehr merkwürdig vor. Mutter lachte, aber ich weiß nicht warum, irgendwie gefiel mir ihr Lachen nicht. So etwas, wie eine erstickende Angst befiel mein Herz.

"Wir hatten uns gerade zu einem Spaziergang aufgemacht, da fiel mir ein, wir könnten Dich besuchen,", sagte Mutter. Zum ersten Mal hörte ich Mutter lügen.

In Onkel Virens blaue Augen trat leichtes Erstaunen. Er packte mich bei den Fingern und ging mit mir ins Haus hinein, ohne ein Wort zu sagen.

वहीं मैने पहली बार उनकी लायब्रेरी देखी थी। उन्होंने मुझे अपनी अलबमों में शिमले की पहाड़ियों, घाटियों और झरनों के फोटो दिखलाए, जो उन्होंने अपनी किताब के लिए जमा किएं थे। मेज़ पर ढेर-सी किताबों के पास हल्के रंग के शेड से ढका टेबिल-लैम्प जल रहा था। उन्होंने जब दो चॉकलेट मुझे दीं, तो मैं कुछ हैरान-सा हो गया। उन्होंने हँसते हुए कहा—"मेरे पास बहुत-सी रखी हैं, बर्फ के दिनों में बाहर जाना नहीं होता, इसलिए जमा कर रखता हूँ।'' मैं क्षण-भर उन्हें देखता रह जाता हूँ। बीरेन चाचा बाबू से कितने अलग हैं—उनमें वह तनाव, बोझिल गम्भीरता अथवा भारीपन नहीं है, जो मैं बाबू में देखता हूँ। हर चीज़ पर उनका स्पर्श एक स्निग्ध कोमलता लिए रहता है। उनकी छोटी-सी दाढ़ी के ऊपर जो आँखे हैं, उन्हें देखकर मुझे हमेशा लगता है, जैसे वह धीमे-धीमे कुछ कर रही हों, मानो जिस वस्तु पर वे टिक जाएँगी वह अपने आप सँवर-निखर जाएगी।

"तुमने कभी बहुत पास से किसी पहाड़ी की चोटी पर बर्फ देखी है?'' उन्होंने मुझसे पूछा। मैंने सिर हिला दिया।

"वहाँ से बर्फ का रंग बिल्कुल नीला दीखता है। मैंने एक कलर्ड फोटो लिया है...'' वह उस फोटो को लाने के लिए दूसरे कमरे में चले गए। मैं मेज़ पर रखी अलबमों को उलटने-पलटने लगा। हर फोटो में शिमले का कोई-न-कोई दृश्य था: ग्लैन, जाखू, चैटविक फॉल। मैंने इन सब स्थानों को आसानी से पहचान लिया। कुछ देर बाद जब बीरेन चाचा नहीं आए, तो मैं ऊब गया। पास किताबों के शेल्फ पर एक छोटा-सा अलबम कोने में रखा था, मैंने उसे खोला और खोलते ही एक क्षण के लिए मुझे लगा—यह चेहरा मैंने कहीं देखा है, किन्तु दूसरे ही क्षण मेरी आँखे स्तब्ध-सी स्थिर हो गईं। फोटो माँ का था।

Dort sah ich zum ersten Mal seine Bibliothek. In seinem Album zeigte er mir die Photos der Berge, Täler und Wasserfälle Shimlas, die er für sein Buch gesammelt hatte. Auf dem Tisch, neben einem Haufen Bücher leuchtete die Tischlampe mit dem hellen Schirm. Als er mir zwei Schokoladenstücke gab, war ich erstaunt. Er sagte lachend: : "Ich habe hier viele gelagert. An den Tagen des Schneefalls gehe ich nicht nach draußen. Deshalb lege ich mir einen Vorrat an." Ich schaue ihn einen Moment an. Wie verschieden ist Onkel Viren von Vater. In ihm ist nicht diese Spannung, diese lastende Ernsthaftigkeit und Gewichtigkeit, die ich in Vater sehe. Im Umgang mit allen Dingen hat er eine liebevolle Sanftmut. Schaue ich die Augen über seinem kleinen Schnurbärtchen an, scheint es mir immer, als ob sie ganz leise sprächen, als ob der, auf dem sie haften bleiben, sich schmücke und wie neu erstrahle.

'Hast Du schon einmal auf einem Berggipfel den Schnee ganz aus der Nähe gesehen",fragte er mich. Ich schüttelte den Kopf,

'Von der Nähe sieht der Schnee ganz blau aus. Ich habe ein Farbfoto gemacht...' Er ging ins Nebenzimmer, um es zu holen. Ich blätterte in den Alben, die auf dem Tisch lagen. Auf jedem Photo gab es eine Ansicht aus Shimla: Glän, Jakhu, Chätvik Falls. Ganz schwach erkannte ich alle diese Orte. Etwas später, als Onkel Viren noch immer nicht kam, wurde es mir langweilig. Gleich neben mir, auf dem Bücherbrett stand ein kleines Album in der Ecke. Ich öffnete es und kaum hatte ich es geöffnet, schien es mir im ersten Augenblick, als hätte ich das Gesicht auf dem Bild schon irgendwo gesehen. Dann, im nächsten Augenblick erstarrten meine Augen. Es war ein Photo von Mutter.

क्या माँ कभी ऐसी थीं? मेरे भीतर कहीं एक गहरा-सा साँस उखड़ आया। वही चौड़ा-सा माथा, किन्तु उस पर छोटी-सी बिन्दी लगी थी, जो माँ अब नहीं लगाती, दोनों चोटियाँ कन्धे के नीचे लटक रही थीं, पूरे स्लीव का स्वेटर पहन रखा था और बालों के भीतर वही छोटे-छोटे कान छिपे थे। सहसा मुझे आभास हुआ कि इस चेहरे में कुछ ऐसा है, जिसका मुझसे कोई सम्बन्ध नहीं, बाबू से कोई सम्बन्ध नहीं।

फ़ोटो माँ का था, लेकिन उसमें माँ कहाँ थी?

अचानक मुझे बीरेन चाचा के पैरों की आहट सुनाई दी। न जाने मेरे भीतर क्या चोर छिपा था कि मैंने डरकर झटपट वह अलबम किताबों में छिपा दी।

जब हम वापिस लॉन में आए तो हल्का, फीका-फीका-सा अँधेरा छाने लगा था। माँ शाल में दुबकी हुई पत्थर की बेंच पर बैठी थीं।

"इतनी देर कहाँ लगा दी?'' उन्होंने मुझे खींचकर अपने से सटा लिया। बीरेन चाचा माँ के पैरों के निकट घास पर बैठ गए। मेरी आँखें माँ के चेहरे पर टिकी रहीं, मानो मैं कुछ खोज रहा हूँ, माँ की आँखे, मुँह, माथा हर चीज़ अलग-अलग देखो तो वैसी ही थीं, किन्तु आपस में मिलकर जो भाव बनता था, वह उस चेहरे से बिल्कुल अलग था, जो मैंने अभी कुछ देर पहले बीरेन चाचा की अलबम में देखा था।

जो अन्तर है—उसे समझा नहीं सकता, उस पर अँगुली नहीं रख पाता... वह कैसा भाव था जो किसी लम्बी दूरी को हमारे पास ले आता है, लेकिन अपने को दूर ही रहने देता है।

"बच्ची क्या बात है-?'' माँ मेरे बालों को धीरे-धीरे अपनी अँगुलियों में उलझाने लगीं।

War Mutter jemals so gewesen? Mir blieb der Atem stehen. Dieselbe breite Stirn, aber auf ihr ein kleines Bindi*, was Mutter jetzt nicht mehr trägt. Zwei Zöpfe fielen ihr über die Schultern herunter. Sie trug einen langärmeligen Pullover, und in ihren Haaren versteckt waren die kleinen Ohren. Auf einmal schien es mir, als gäbe es etwas in diesem Gesicht, was mit mir keine Verbindung hat und auch mit Vater nicht.

Das Photo war von Mutter, aber wo auf ihm war Mutter?

Plötzlich hörte ich Onkel Virens Schritte. Ich weiß nicht, warum ich mich wie ein Dieb fühlte, aber ich bekam Angst und versteckte das Album hastig unter den Büchern.

Als wir zurück auf den Rasen kamen, war es schon leicht dämmerig geworden. In ihren Schal verkrochen saß Mutter auf der Steinbank.

"Wo seid ihr solange geblieben?" Sie zog mich zu sich her und drückte mich zu sich. Onkel Viren setzte sich zu Mutters Füssen auf des Gras. Meine Augen hingen fest an Mutters Gesicht, als ob ich etwas suchte. Ihre Augen, Mund und Stirne, einzeln betrachtet waren genau gleich, aber im Gesamtausdruck waren sie völlig anders, als auf jenem Gesicht, was ich vorher in Onkel Virens Album gesehen hatte.

Den Unterschied kann ich nicht erklären, nicht im Einzelnen. Was ist es für ein Ausdruck, der uns etwas weit Entferntes nahe bringt und doch weit entfernt bleibt.

"Was ist los, Bacci? Ganz zart wickelte Mutter meine Haare um ihre Finger.

मैंने सिटपिटाकर मुँह फेर लिया।

माँ ने आगे कुछ नहीं पूछा। हम तीनों इसी तरह अपने-अपने में सिमटे चुप बैठे रहे। जब से हम आए थे, बीरेन चाचा ने माँ से कोई बात नहीं की थी। मुझे शुरू-शुरू में कुछ आश्चर्य-सा हुआ था, किन्तु मैंने उस पर अधिक ध्यान नहीं दिया।

लॉन पर नीला-नीला-सा अँधेरा घिर आया। दूर पहाड़ियों के बीच छोटे-छोटे जुगनुओं-सी बत्तियाँ बिखरी थीं—और अँधेरे में पहाड़ियों के छिप जाने से लगता था कि आकाश बहुत नीचे सरक आया है, कभी-कभी तो पता भी नहीं चलता कि तारों और बत्तियों में कौन-सी बत्तियाँ और कौन-से तारे हैं।

बीमारी के दिनों से मुझे अक्सर वह शाम याद आ जाती है—हालाँकि उस शाम कोई भी ऐसी बात नहीं हुई थी, जिसे याद रखा जाता। जब हम वापिस लौटने लगे, तो बीरेन चाचा कुछ दूर हमारे संग आए थे। फिर माँ के कहने पर कि हम खुद चले जाएँगे, वापिस मुड गए थे। मैं और माँ कुछ दूर ऊपर की सड़क पर चुपचाप चढ़ते रहे। मैं तेज़ कदमों से माँ के आगे-आगे चल रहा था। कुछ दूर चलने के बाद सहसा मेरे पाँव ठिठक गए। मुझे लगा, माँ मेरे पीछे नहीं आ रही हैं। मैं वापिस मुड़कर पीछे की ओर चलने लगा। अँधेरे में मेरा दिल ज़ोर-ज़ोर से धड़क रहा था।

कुछ दूर नीचे उतरकर अचानक मेरे पाँव रुक गए—मैं अँधेरे में आँखें फाड़ता हुआ हतबुद्धि-सा खड़ा रहा। माँ सड़क के मोड़ पर खड़ी थीं, किनारे पर लगी तार पर झुकी हुई—उनकी साड़ी का आँचल हवा से उड़कर कन्धे पर आ गिरा था—अपने में बिल्कुल खोई-सी वह अपलक नीचे देख रही थीं...

Ich drehte mein Gesicht verwirrt zu Seite.

Mutter fragte nichts weiter. Wir blieben alle drei schweigend sitzen, in uns selbst vertieft. Seit wir gekommen waren, hatte Onkel Viren mit Mutter noch kein Wort gewechselt. Zu Anfang war ich zwar etwas erstaunt, achtete aber weiter nicht darauf.

Auf dem Rasen zog so etwas wie blaue Dunkelheit auf. Weit, mitten in den Bergen waren verstreute Lichter, wie kleine Glühwürmchen. Die Berge versteckten sich in der Dunkelheit, deshalb schien es, als sei der Himmel sehr tief herunter-gerutscht. Manchmal konnte man nicht einmal erkennen, welche unter den Sterne und Lichtern Sterne und welche Lichter waren.

In den Tagen der Krankheit kommt mir oft dieser Abend in Erinnerung , obwohl an diesem Abend nichts geschehen war, was erinnerswert ist. Als wir uns auf den Rückweg machten, begleitete uns Onkel Viren ein Stück. Und dann drehte er um , als Mutter sagte, daß wir alleine weitergehen würden. Mutter und ich gingen schweigend auf der oberen Straße ein Stück bergauf. Ich lief mit schnellen Schritten vor Mutter her. Als ich ein Stück gegangen war, machte ich plötzlich halt. Mir schien, als folge Mutter mir nicht. Ich machte kehrt und ging zurück. In der Dunkelheit klopfte mein Herz ganz laut.

Als ich eine zeitlang bergab gegangen war, hielt ich ruckartig an. In der Dunkelheit blieb ich mit weit aufgerissenen Augen, wie verzagt stehen. In der Straßenbiegung stand Mutter, über den Draht gebeugt, der sich entlang der Straße spannte. Im Wind flog ihr Sarizipfel hoch und fiel auf ihre Schulter. Völlig verloren in sich, blickte sie starr nach unten.

उतराई के नीचे थी—बीरेन चाचा की कॉटेज, जो शाम के धुँधलके में बिल्कुल सूनी और निर्जन दिखाई दे रही थी। लाइब्रेरी की खिड़की से आती हुई मद्धिम-सी प्रकाश-रेखा में लॉन की घास झिलमिला रही थी।

कुछ देर तक शाम के झुटपुटे में हम बिल्कुल खामोश खड़े रहे, फिर माँ अचानक आगे मुड़कर चलने लगीं—उनकी चाल इतनी धीमी थी कि एक क्षण मुझे लगा, मानो वह सोते हुए चल रही हों।

वह मेरे पास आ गईं—आँखे ऊपर उठाकर एक लम्बे क्षण तक अपनी आकुल, विवश निगाहों से मुझे निहारती रहीं, फिर झपटकर उन्होंने मुझे अपने पास घसीट लिया और बार-बार अपने ठण्डे, सूखे होंठो से मुझे चूमने लगीं।

कुछ दिनों बाद एक सुबह मुझे अपने मुँह का स्वाद अच्छा-सा लगा। अंगों में एक हल्की-सी स्फूर्ति का आभास हुआ। पहले मैं धूप से बचने के लिए खिड़की बन्द किए रहता था, अँधेरे कमरे में आँखे मूँदकर लेटना भला लगता था। अब मैंने खिड़की खोलकर परदों को उठा दिया। बाहर की गर्म, ऊनी धूप मेरे पलंग को चारों ओर से घेर लेती है। मैं बिस्तर से उतरकर मेज के सहारे खड़ा हो जाता हूँ। सिर पहले की तरह नहीं चकराता, मैं पायदान की ओर कुछ कदम बढ़ाता हूँ, और मुझे लगता है, मानो मैंने जिन्दगी में पहली बार अपने-आप चलना सीखा हो।

मैं चुपके से बाहर बरामदे में आ जाता हूँ। कुछ दूर पर बुआ गीली धोती काठ के जंगले पर सुखा रही हैं—मैं उनकी आँख बचाकर बाबू के कमरे के पीछेवाले छज्जे पर चला जाता हूँ। कमरे के दरवाज़े और खिड़कियाँ बन्द हैं, भीतर के लाल परदे नीचे गिरे हुए हैं। जब माँ मौसी के घर चली जाती हैं, तो बाबू उस कमरे को बन्द कर देते हैं। अपनी सारी चीजें ऊपर छत पर 'स्टडी' में ले जाते हैं और रात को वहीं सोते हैं।

Unterhalb des Abhangs lag Onkel Virens Häuschen, was in der Abenddämmerung völlig einsam und unbewohnt aussah. Das Gras schimmerte in den schwachen Lichtstreifen, die aus dem Fenster der Bibliothek fielen.

In der Dämmerung des Abends blieben wir eine zeitlang schweigend stehen, dann drehte sich Mutter plötzlich um und ging weiter — ihr Gang war so verzögert, daß es mir einen Augenblick schien, als wandle sie im Schlaf.

Sie kam zu mir, hob die Augen und schaute mich einen Augenblick liebevoll an, mit verwirrten, hilflosen Blicken, dann zog sie mich schnell an sich und küßte mich immer wieder mit ihren kalten, trockenen Lippen.

Ein paar Tage später, eines morgens fühlte ich einen guten Geschmack im Mund. Eine Spur von Frische lag in meinen Gliedern. Zuvor hatte ich immer das Fenster zu gemacht, um mich vor Sonnenschein zu schützen. Im dunklen Zimmer mit geschlossenen Augen zu liegen, schien mir gut zu tun. Jetzt öffnete ich das Fenster und schob den Vorhang hoch. Die warme, weiche, von draußen herein-dringende Sonne umhüllt mein Bett von allen Seiten. Ich stehe auf und halte mich am Tisch fest. Ich bin nicht schwindelig wie vorher. Ich mache ein paar Schritte auf die Fußmatte zu und mir scheint, als habe ich im Leben zum ersten Mal laufen gelernt.

Verstohlen gehe ich hinaus auf die Veranda. Nicht weit entfernt trocknet die Tante einen nassen Dhotī auf dem Holzgeländer. Ich rette mich vor ihren Blicken und gehe zu Vaters Zimmer auf dem hinteren Balkon. Die Türen und Fenster sind zu, innen sind die roten Vorhänge runtergelassen. Wenn Mutter zu meiner Tante geht, macht Vater dieses Zimmer zu. Er zieht mit seinen gesamten Sachen ins Studio auf dem Dach und schläft auch nachts dort.

छज्जा निपट सुना है। नीचे 'आउट-हाउस' के क्वार्टरों की छतों के चौड़े नीले टिन के पटरों पर बड़ियाँ चमक रही है, जो पहाड़ी खानसामा की औरत हीरा ने सुखाने रख छोड़ी है। सामने मदरसे के छोटे-से मैदान में लड़के बस्ता घुमाते हुए चार-चार की पाँत में खड़े नकियाते अलसाये स्वर में प्रार्थना कर रहे हैं—"लब पे आयी है दुआ बन के तमन्ना तेरी।''

उनकी तीखी-रूखी आवाज़ को सुनकर जब मैं ऊब जाता हूँ तो मेरी आँखे खड्ड के ऊपर मेम के उस रहस्यमय बँगले पर टिक जाती हैं जहाँ हम कच्चे अलूचे छिपाकर रखते थे। उससे ज़रा दूर पेड़ों और झाड़ियों से घिरी हुई एक पगडण्डी साँप की तरह बलखाती हुई बानो के मकान के ऊबड़-खाबड़ अहाते में जाकर गुम हो गई है। मैं अपने कमरे से बाबू की पुरानी छड़ी ले आता हूँ, जिसके सिरे पर मैंने माँ की लाल साड़ी का चीथड़ा बाँध रखा है। मैं जंगले से बाहर गर्दन निकालकर छड़ी को हवा में दाये-बायें घुमाता हूँ—लाल रेशम की झण्डी हवा में फरफराती है। बानो ने मेरी लाल झण्डी को देख लिया है—उसने हाथ उठाकर कुछ कहा है जिसे मैं कुछ भी सुन-समझ नहीं पाता। यह मेरा और बानो का पुराना और प्रिय खेल है। हमारे और उसके मकान के बीच ढलान पर कई कोठियाँ और दूकानें हैं, किन्तु ऊँचाई पर होने के कारण हम एक-दूसरे को छज्जे से देख पाते हैं—हालाँकि हम चाहे कितना भी चिल्लाकर क्यों न बोलें, एक-दूसरे की बात नहीं सुन पाते। इसीलिए इशारों से बात करने के लिए मैं बाबू की छड़ी से सिगनल का उपयोग करता हूँ।

बानो अपनी अम्मी को भीतर से बरामदे में खींच लाई है—अम्मी ने हाथ उठाकर मुझे बुलाया है। अम्मी मुझे इतनी दूर से नहीं देख पातीं, फिर भी मैं शरमा जाता हूँ और छड़ी को बरामदे में फेंककर अपने कमरे में भाग आता हूँ।

Der Balkon ist völlig leer. Unten, auf den breiten, blauen Blechdächern der 'Outhouse' Wohnungen leuchten die Bari-Klösschen*, die Hira, die Frau des Koches aus den Bergen, zum Trocknen dort hingelegt hat. Gegenüber auf dem kleinen Schulhof stehen die Kinder in Viererreihen, schwenken ihre Schulranzen und sagen näselnd, mit schläfriger Stimme ein Gebet auf : 'Auf unsere Lippen kam ein Gebet, so hat sich Dein Wunsch erfüllt.'

Als mich ihre spitzen, rauhen Stimmen zu langweilen beginnen, bleibt mein Blick auf jenem rätselhaften Bungalow der 'Mam' haften, was über dem Abgrund liegt, wo wir die unreifen Pflaumen versteckten. Von dortaus, ein Stückchen weiter hinauf schlängelt sich ein Weg mitten in Bäumen und Büschen in Serpentinen bis zu dem holprigen Grundstück, auf dem Banos Haus steht und verliert sich im Nichts. Ich hole Vaters alten Stock aus meinem Zimmer und mache an dessen Ende einen Fetzen von Mutters Sari fest . Ich recke den Hals über das Geländer hinaus und schwinge den Stock durch die Luft, rechts und links . Die rote Seidenfahne flattert. Bano hat meine rote Fahne gesehen. Sie hat ihre Hand hoch gehoben und etwas gesagt, was ich weder hören noch verstehen kann. Das ist unser altes beliebtes Spiel. Auf dem Hang zwischen unseren und ihrem Haus stehen zwar einige Häuser und Geschäfte, aber weil unsere Häuser hoch liegen, können wir uns vom Balkon aus sehen, obwohl wir uns gegenseitig nicht hören können, so sehr wir auch immer schreien mögen. Ich benutze Vaters Stock als Signal, damit wir uns verständigen können.

Bano hat ihre Ammi* von drinnen auf die Veranda herausgezogen und Ammi hat die Hand hochgehoben und mich gerufen. Ammi kann mich von so weit nicht sehen, dennoch bin ich verlegen, werfe den Stock auf die Veranda und renne in mein Zimmer.

कमरे की देहरी पर सहसा मेरे पाँव ठिठक गए—बाबू का स्वर सुनायी दिया। नौकर ने आकर बताया कि बाबू अपने कमरे में मुझे बुलाते है।

मेरे दिल में खुशी की लहर-सी दौड़ गई। ऐसा बहुत कम होता है कि बाबू मुझे अपने कमरे में बुलाकर मुझसे बाते करें—अक्सर वह हाल-चाल पूछने मेरे कमरे में ही आ जाते हैं। मैं झटपट अपने नाखनू दाँतो से काट लेता हूँ क्योंकि बाबू हमेशा सबसे पहले मेरे दोनों हाथों को देखते हैं। आँखों को गीले तौलिये से पोछ लेता हूँ और हाथों को मुँह पर रखकर फूँक मारता हूँ, और फिर उन्हें सूँघता हूँ—यह देखने के लिए कि मुँह साफ़ है या नहीं। फिर शीशे में मुँह देखकर कंघी करता हूँ (माँ के न होने से पिछले कुछ दिनों से मुझे ये सब काम खुद करने पड़ते हैं) और अब कंघे से अपने बालों को झरता हुआ देखता हूँ, तो न जाने क्यों मुझे अपने ऊपर गहरी-सी दया आने लगती है, और मेरी आँखों में आँसू भर आते हैं।

ड्राइंग रूम (जिसे उन दिनों हम हॉल कहते थे—क्योंकि वह हमारे घर का सबसे बड़ा कमरा था) के कालीन पर पैरों की आहट नहीं होती, फिर भी मैं बहुत हौले-हौले दबे पाँवो से बाबू के कमरे की ओर जाता हूँ। सुबह मैं ठीक था. किन्तु अब सिर चकराता है, मानो कनपटियों से धुएँ की दो लकीरें ऊपर उठती हुई सिर के बीचोबीच मिलने की चेष्टा कर रही हों और बीच में रुई का एक घुटा-घुटा-सा बादल इन दोनों के बीच आकर अड़ गया हो।

मैं उनके कमरे की देहरी पर खड़ा हूँ—परदों के रिंग हाथ लगाने से धीरे-धीरे बजते है। वे बिना मेरी ओर देखे मुझे भीतर बुलाते हैं। मैं और आगे खिसक आता हूँ। बाबू के कमरे को पहचानना कितना आसान है—सिगार के धुएँ की गर्म-गर्म-सी गन्ध, चारों ओर

Auf der Türschwelle hielt ich plötzlich inne . Ich hörte Vaters Stimme. Der Diener kam und sagte, daß Vater mich zu sich in sein Zimmer rufe.

Eine Welle des Glücks lief durch mein Herz. Es kommt sehr selten vor, daß Vater mich zu sich in sein Zimmer ruft und mit mir spricht. Meistens kommt er nur in mein Zimmer, um sich nach meiner Gesundheit zu erkundigen. Sofort beiße ich meine Nägel mit den Zähnen kurz, weil Vater immer als erstes auf meine Hände schaut. Mit einem feuchten Lappen wische ich mir durch die Augen, ich lege die Hände auf den Mund puste in die Hände und rieche an ihnen —das nur, um zu sehen, ob mein Mund sauber ist oder nicht. Dann schaue ich mein Gesicht im Spiegel an und kämme mir die Haare (weil Mutter nicht da ist, muß ich seit ein paar Tagen alle diese Arbeiten selber machen) und als ich meine Haare sehe, wie sie mir von den Schultern fallen, bekomme ich großes Mitleid mit mir selbst und meine Augen füllen sich mit Tränen.

Auf dem Teppich des Wohnzimmers (wir nannten es damals Salon, weil es das größte Zimmer in unserem Haus war) hört man die Schritte nicht und dennoch gehe ich auf leisen Sohlen zu Vaters Zimmer. Am Morgen ging es mir gut, aber jetzt fühle ich mich schwindlig, als ob von den Schläfen zwei Rauchsäulen hochstiegen, die versuchen, sich in der Mitte des Kopfes zu treffen, wo in der Zwischenzeit eine erstickende Wattewolke hängengeblieben ist.

Auf der Türschwelle zu seinem Zimmer blieb ich stehen. Die Vorhangringe klirren zart, wenn man sie mit der Hand berührt. Ohne einen Blick auf mich zu werfen, ruft er mich herein. Ich rücke ein Stück vor. Wie einfach es doch ist Vaters Zimmer zu erkennen. Der warme Geruch des

गहरी बोझिल-सी चुप्पी, एक अजीब धुँधली-सी रोशनी, जो दिन और रात दोनों समय एक-सी रहती है। और एक खट्टी और भीनी-सी बू, जो मेरी दवा की बू से मिलती हुई भी कहीं दूर जाकर उससे अलग हो जाती है। उसके बारे में मैं कभी तय नहीं कर पाता कि वह मुझे अच्छी लगती है या बुरी-लगती है, वह बू नहीं है, महज़ एक हल्का-सा रंग है जो बाबू के कमरे की हवा में तिरता रहता है।

"बाहर क्या कर रहे थे!'' मैं उनकी आवाज पहचानता हूँ, उसमें गुस्सा नहीं है।

"बानो को देख रहा था—'' और मैं सकुचाकर चुप हो जाता हूँ।

"बाबू...''

उनकी आँखे ऊपर उठ आई।

"आज मैं ठीक हूँ... बुखार नहीं है।''

बाबू ने मेरे दोनों हाथों को अपनी गोद में रख लिया। "अभी कुछ दिन तुम्हें बिस्तर पर लेटना होगा...'' उन्होंने मेरे हाथ को एक-दूसरे के ऊपर रख दिया, और उन्हें अपने खुरदरे, बालों से भरे हाथों में समेट लिया।

"बाबू—हम दिल्ली कब जा रहे है!'' जब कभी मुझे उनसे बात करने का मौका मिलता है, मैं हर बार उनसे यह प्रश्न करता हूँ।

उन्होंने सिगार को मुँह से निकालकर अँगुलियों में थाम लिया। वह कुछ देर तक चुपचाप दीवार के बेल-बूटोंवाले कागज को देखते रहे मानो उस पर कुछ लिखा है, जिसे वह बड़े गौर से पढ़ रहे हों।

"बच्ची, तुम्हें डर तो नहीं लगता?''

"डर?'' मैं विस्मित-सा होकर उनकी ओर देखने लगा। उनकी आँखे दीवार से उतरकर मुझ पर टिक गई।

Zigarrenrauches, die ringsum verbreitete tiefe, lastende Stille, ein seltsam rauchiges Licht, das zu jeder Zeit, Tag wie Nacht, das gleiche ist. Und ein leicht, sauerer Geruch, ähnlich wie der meiner Arznei und dennoch anders, weil er sich stärker verflüchtigt . Ich kann mich nie entscheiden, ob er mir angenehm oder unangenehm ist. Es ist gar kein Geruch, nur eine ganz leichte Farbe, die in Vaters Zimmer immer driftet.

"Was hast Du draußen gemacht ?" Ich kenne seine Stimme, sie klingt nicht zornig.

"Ich habe nach Bano geschaut" ... ich schweige etwas verlegen.

"Vater ..."

Er hob seine Augen.

"Es geht mir heute gut. Ich habe kein Fieber."

Vater nahm meine beiden Hände und legte sie in seinen Schoß. "Du mußt noch ein paar Tage im Bett bleiben." Er legte meine Hände übereinander und nahm sie zwischen seine rauhen, haarigen.

"Vater, wann gehen wir nach Delhi?" Jedes Mal, wenn ich die Gelegenheit finde, mit ihm zu sprechen, stelle ich ihm diese Frage.

Er hatte die Zigarre aus dem Mund genommen und hielt sie nun zwischen den Fingern. Eine Weile betrachtete er schweigend die gemusterte Tapete and der Wand, als stünde auf ihr etwas geschrieben, was er mit großer Aufmerksamkeit lese.

"Bacci, Du hast doch keine Angst, oder?"

"Angst?" Ich schaute ihn erstaunt an. Seine Augen hatten sich von der Wand gelöst und lagen nun auf mir.

"माँ घर में नहीं है... शायद इसलिए..."

"लेकिन वे तो कुछ दिनों में आ जाएँगी?" मैं चाहता था कि बाबू मेरी बात का समर्थन करें, किन्तु वह चुपचाप मेरी ओर देखते रहे।

"हाँ—वह आएगी," बाबू का स्वर इतना धीमा, इतना सोया-सा था मानो वह यह बात मुझसे न कहकर अपने से कह रहे हों।

"बच्ची...?"

"क्या बाबू?"

"तुम क्या उन्हें देखना चाहोगे?"

बाबू का स्वर एकदम भारी-सा हो आया। उनका यह प्रश्न मुझे काफी विचित्र और निरर्थक-सा लगा था—सोचा, कह दूँ, हाँ ... उनके पास जाऊँगा; और दूसरे ही क्षण मुझे लगा कि बाबू मुझसे इस उत्तर की आशा नही कर रहे हैं, जैसे वह सच जानते हुए भी जान-बूझकर मुझसे झूठ कहलवाना चाह रहे हों।

मैंने 'नहीं' में सिर हिला दिया। हैरत-भरी दृष्टि से वह मुझे देखते रहे—फिर धीरे-से उन्होंने मेरे हाथों को अपनी गोद से हटा दिया।

"अच्छा, अब अपने कमरे में जाओ—अभी दो-तीन दिन तक बाहर खेलने मत जाना।"

वह कुर्सी से उठ खड़े हुए और मेरी ओर से मुह मोड़कर खिड़की से बाहर देखने लगे।

"Mutter ist nicht zu Hause ... vielleicht deshalb"

"Aber sie kommt doch in ein paar Tagen zurück?" Ich wollte, daß Vater dies bestätige, er aber blickte mich schweigend an.

"Ja — sie wird zurückkommen." Vaters Stimme war so gedämpft, so schläfrig, als ob er das nicht zu mir sage, sondern zu sich selbst.

"Bacci ...?"

"Was, Vater?"

"Wirst Du sie sehen wollen?" Vaters Stimme klang wirklich schwer.

Mir kam seine Frage ziemlich sonderbar und sinnlos vor. Ich dachte: Soll ich sagen — Ja, ich werde zu ihr gehen. Aber dann schien mir, als erhoffe sich Vater diese Antwort nicht von mir, als wolle er mich absichtlich lügen lassen, auch wenn er die Wahrheit wußte.

Ich schüttelte den Kopf. Mit erstauntem Blick schaute er mich an, dann schob er meine Hände langsam aus seinem Schoß.

"Gut, geh jetzt in Dein Zimmer. Spiele noch nicht draußen, zwei-drei Tage lang."

Er stand vom Stuhl auf, wandte sich von mir ab und schaute aus dem Fenster.

कुछ देर तक मैं वहाँ चुपचाप खड़ा रहा। मेरे मन में अचानक बाबू के प्रति भीगी-भीगी-सी सहानुभूति उमड़ने लगी। माँ के संग मेरा संबंध अधिक सहज और सीधा था। बाबू के संग जो संकोच और तनाव रहता है, वह माँ के संग बिल्कुल नहीं है। वह कोई भी प्रतिवाद किए बिना मेरी हर फ़रमायश को चुपचाप मान लेती है—किन्तु इतना सब करने पर भी वह मुझसे हमेशा दूर रहती हैं, कभी न मिटनेवाला एक अलगाव बनाए रखती हैं। उनके सामने मुझे लगता है कि मैं एक बहुत ही छोटा, बेड़ौल और निरर्थक-सा प्राणी बन गया हूँ। किन्तु बाबू की बात दूसरी है। मैं उनसे डरता हूँ, कोई भी फ़रमायश करते समय मेरा दिल धड़कने लगता है, कभी खुलकर उनसे मैंने अपने मन की बात नहीं की—इसके बावजूद वह मुझे अपने अधिक निकट और जाने-पहचाने लगते हैं। कुछ ऐसा है, जो हम दोनों को माँ से अलग कर देता है, इसीलिए माँ को चाहते हुए भी उन पर कभी सहानुभूति नहीं होती और बाबू से डरते हुए भी उन्हें देखकर कभी-कभी मेरे भीतर कुछ रुआँसा हो जाता है।

बाबू ने पीछे मुड़कर मुझे देखा और एकटक देखते रहे। मुझे लगा जैसे वह कुछ देर के लिए मेरी उपस्थिति बिल्कुल भूल गए थे और अब सहसा मुझे अपने सम्मुख देखकर समझ न पा रहे हो कि मैं कौन हूँ, उनके कमरे में कैसे खड़ा हूँ।

मैं कमरे से बाहर चला आया। कुछ देर तक बड़े कमरे की दीवार से सटकर बाबू के कमरे की देहरी पर खड़ा रहा। सोचा था, बाबू बाहर आकर मुझसे कुछ कहेंगे, किन्तु यह मेरा भ्रम था। उनके कमरे में सिर्फ सन्नाटा था — एक घना गहरा-सा सन्नाटा जो हमारे सारे घर पर घिर आया था।

Eine Weile blieb ich still stehen. Mein Herz floß plötzlich über von tiefem Mitgefühl mit Vater. Mit Mutter war meine Beziehung viel leichter und natürlicher. Die Scheu und Spannung, die es mit Vater gibt, die gibt es mit Mutter überhaupt nicht. Sie erfüllt sanft und ohne irgendeine Widerrede jeden meiner Wünsche. Sie macht das alles und bleibt mir dennoch fern, schafft eine Trennung, die nicht aufzuheben ist. Ihr gegenüber komme ich mir nicht mehr vor, als ein geringes, mißgestaltetes, nutzloses Wesen. Aber mit Vater ist die Sache anders. Ich habe Angst vor ihm und wenn ich ihn um irgendetwas bitten muß, klopft mein Herz. Offen habe ich nie mit ihm über meine Herzensangelegenheiten gesprochen und trotzdem scheint er mir näher und vertrauter zu sein. Es gibt etwas, was uns beide von Mutter trennt, deshalb habe ich mit Mutter kein Mitleid, obwohl ich sie liebe und wenn ich Vater sehe möchte ich weinen, obwohl ich Angst vor ihm habe .

. Vater drehte sich um, sah mich an und seine Blicke blieben starr auf mir liegen. Mir schien, als habe er eine Weile meine Anwesenheit ganz vergessen und jetzt, da er mich plötzlich wahr nahm, könne er nicht verstehen , wer ich bin und wie ich in sein Zimmer komme.

Ich ging hinaus dem Zimmer. Eine Weile lehnte ich mich an die Wand des großen Raumes und schaute auf die Türschwelle zu Vaters Zimmer. Ich dachte: Wird er rauskommen und noch etwas zu mir sagen? Aber das war mein Irrtum . In seinem Zimmer herrschte absolute Stille, eine dichte, tiefe Stille, die sich im ganze Haus verbreitet hatte.

और तब उस क्षण मुझे लगा कि मैं बहुत अकेला हूँ, बाबू भी अपने में बहुत अकेले हैं। माँ के बिना हर हमारा साँय-साँय सा करता प्रतीत होता है।

मैं दीवार से सटकर आँखे मूँद लेता हूँ।

जिस दिन माँ मौसी के घर मुझसे मिले बिना चली गईं, उससे एक दिन पहले आधी रात को मेरी आँख खुल गई थी।

कमरे में अँधेरा था। हवा से खिड़की का परदा मेरे तकिये के ऊपर ज़ोर-ज़ोर से फड़फड़ा उठता था। कुछ देर तक मेरे मन में एक अजीब-सा भ्रम मँडराता रहा। मुझे लगा कि इस कमरे में—जहाँ मैं लेटा हूँ—हर चीज अपने पुराने स्थान को छोड़कर नए कोनों में उठ आई है। मुझे लगा कि जो खिड़की मेरे बायीं ओर होती थी, वह अँधेरे में चुपचाप खिसककर बिल्कुल मेरे सामने आ गई है। मेरे पलंग से दो गज की दूर पर जहाँ पहले दीवार थी, वहाँ दरवाजा सिमट आया है। दरवाजा आधा खुला हुआ था। उसके भीतर से बाबू के कमरे की रोशनी थर्मामीटर की चमकती हुई पारे की रेखा-सी फर्श पर खिंच आई थी—इतनी महीन, इतनी म्लान मानो हाथ से छूते ही टूट जाएगी, चारों ओर पानी-सी बिखर जाएगी।

अचानक वह दरवाजा दोनों बड़े-बड़े काले पंखों-सा फड़फड़ाता हुआ खुल गया, प्रकाश की पतली-सी रेखा फ़र्श पर तेज़ी से लपकती हुई सामने की दीवार पर चढ़ गई। दरवाजे के पीछे छोटे-से गलियारे में कोई जोर-जोर से हाँफ रहा था। पहले क्षण मुझे लगा था कि दरवाजा हवा के झोंके से खुल गया और माँ उसे बन्द करने आई हैं। किन्तु कुछ देर तक कोई भीतर नहीं आया। दरवाजे के पीछे गलियारे में उखड़ी हुई साँसों का एक हल्का-सा बवण्डर उठता था और फिर दब जाता था। कुछ सहमे हुए शब्द सुनाई देते थे—कभी दूर

In jenem Augenblick kam es mir vor, als sei ich ganz allein und als sei auch Vater, für sich, ganz allein. Ohne Mutter scheint in jedem Zimmer Totenstille zu herrschen.

An die Wand gelehnt, schließe ich die Augen.

Einen Tag bevor Mutter ohne von mir Abschied zu nehmen, zu ihrer Schwester gefahren ist, wachte ich mitten in der Nacht auf.

Im Zimmer war es finster. Der Vorhang des Fensters über meinem Kopfkissen flatterte wild im Wind. Eine zeitlang ging mir so etwas wie eine Wahnvorstellung im Kopf herum. Mir schien es, als habe in dem Zimmer, in dem ich liege, jeder Gegenstand seinen alten Platz verlassen und sich in einer neuen Ecke aufgestellt. Als habe das Fenster, welches links von mir war, sich in der Dunkelheit still und heimlich verschoben und sei jetzt genau vor mir angekommen. Zwei Meter von meinem Bett entfernt, wo vorher die Wand war, hat sich jetzt eine Tür angesiedelt. Die Tür war halb offen. Aus ihr heraus zog sich das Licht aus Vaters Zimmer wie eine leuchtende Quecksilbersäule auf dem Boden entlang — so fein, so blass, als zerbreche sie bei der kleinsten Berührung und breite sich nach allen Seiten aus, wie Wasser.

Plötzlich flatterte die Tür wie zwei große schwarze Flügel und öffnete sich. Ein schmaler Lichtstreifen auf dem Boden blitzte auf und stieg an der Wand gegenüber empor. Hinter der Tür im kleinen Korridor, keuchte jemand schwer. Im ersten Moment dachte ich, ein Windstoß habe die Tür geöffnet und Mutter käme, um sie zu schließen. Aber niemand kam. Vom Korridor hinter der Tür noch ein leichter Ausbruch jenes Keuchens und dann wird es unterdrückt. Ein paar angsterfüllte Worte sind zu hören, manchmal von weit her,

से—इतने दूर से कि शब्दों के बजाय आहट ही मुझ तक पहुँच पाती थी, कभी पास से, इतने पास से मानो कोई मेरे कानों में फुसफुसा रहा हो।

"नहीं, तुम भीतर नहीं जाओगी,'' मैंने बाबूजी का स्वर पहचान लिया। एक पतली-सी चीख चमकीले काँच के टुकड़े-सी अँधेरे को छील गई। माँ को क्या हो गया है? वह इस अजीब ढंग से चीख क्यों रही हैं?''

"छोड़ो... मेरा हाथ छोड़ दो।''

"पोनो... तुम भीतर नहीं जाओगी।''

"कौन हो तुम मुझे रोकनेवाले—छिः, शर्म नहीं आती?''

"पोनो... वह सो रहा है... इस तरह मत चिल्लाओ।''

"मैं चिल्लाऊँगी नहीं, मुझे भीतर जाने दो।''

"नहीं... इस वक्त नहीं।''

"तुम समझते हो, मैं पागल हूँ... उसे सबकुछ बता दूँगी?''

"पोनो ... अपने कमरे में चलो ... यहाँ मैं कुछ नहीं सुनूँगा। इस वक्त तुम होश में नहीं हो।''

किन्तु बाबू अपनी बात पूरी नही कह पाए—बीच में ही किसी ने झपटकर परदा हटा दिया—गलियारे की रोशनी में मेरा बिस्तर चमक उठा, पलंग और खिड़की के बीच की दीवार अँधेरे से बाहर निकल आई।

von so weit, daß sie zu mir nur als schwaches Geräusch gelangen, manchmal von nahem, so nahe, als ob mir jemand etwas ins Ohr flüsterte.

"Nein, Du gehst nicht da rein." ich erkannte Vaters Stimme.

Ein dünner Schrei, einer glitzernden Glasscherbe gleich, durchbohrte die Dunkelheit. Was ist mit Mutter passiert? Warum schreit sie auf so seltsame Weise?

"Laß los ... laß meine Hand los"

"Pono ... Du gehst nicht da rein."

"Für wen hältst Du Dich, daß Du mich daran hindern kannst. Pfui, schämst Du Dich nicht?"

"Pono ... er schläft, schrei doch nicht so."

"Ich schreie nicht, laß mich reingehen."

"Nein, um diese Zeit nicht."

"Du denkst, ich bin verrückt und sage ihm alles?"

"Pono ... geh jetzt in Dein Zimmer. Hier höre ich mir nichts an. Du bist nicht bei klarem Verstand.

Aber Vater konnte nicht fertig reden. Dazwischen packte jemand den Vorhang und schob ihn weg. Im Licht des Korridors leuchtete mein Bettzeug auf, die Wand zwischen Bett und Fenster kam aus der Dunkelheit hervor.

मैंने देखा—संगमरमर-सी सफ़ेद दो बाँहे परदे के बाहर हवा में फैली है। पीछे एक छाया है, भूखी, फटी-फटी-सी दो आँखे है... परदे को नोचती हुई लम्बी-पतली काँपती अँगुलियाँ हैं और बिजली में चमचमाती नाक की लौंग, जो बार-बार फड़फड़ाते होठों के ऊपर तारे-सी टिकी है... यह सब कुछ मैंने एक छोटे-से क्षण में देखा था दूसरे क्षण मुझे लगा मानो परदा अपनी जगह वापिस खींच लिया गया है, सिर्फ़ एक भर्रायी-सी आवाज़ सुनाई दे जाती है, जो ऊपर उठने से पहले ही दबा दी जाती है, मानो किसी ने अपने हाथ से उसे भींच रखा हो।

तब जो मैंने सुना, उस पर एकाएक विश्वास नहीं हो पाया। मुझे लगा परदे के पीछे कोई धीरे-धीरे हँस रहा है। नहीं, यह माँ नहीं हो सकतीं। माँ को जब कभी फिट आता है, तब केवल उनके दाँत कटकटाते हैं। मैंने उन्हें इतने विचित्र ढंग से हँसते हुए कभी नहीं सुना। फिर भी मैं जानता था कि यह माँ की ही आवाज है—मैं आगे कुछ भी नहीं सुन पाता—लगता है मानो कमरे का अँधेरा कमरे से अलग होकर एक मैले चीथड़े की तरह मेरी आँखों के चारों ओर घूम रहा है। संगमरमर-सी सफेद दो बाँहे काली झील से ऊपर उठी हैं—कातर-सी होकर मुझे बुलाती है—बार-बार अपनी ओर खींचती है।

उस रात देर तक मैं बिस्तर पर बैठा-बैठा काँपता रहा। एक अजीब-सी आवाज हवा के संग खिड़की से भीतर आती थी और मेरे चेहरे को छूती-सहलाती धीरे-धीरे हँसने लगती थी।

बानो टैरेस के नीचे गिरी हुई खुबानियाँ बीन रही है।

बानो...

मैं हौले से कहता हूँ... बानो।

Was ich sah, waren zwei Arme, weiß wie Marmor, die sich aus dem Vorhang heraus in die Luft reckten. Dahinter ein Schatten, zwei schmachende, weit aufgerissene Augen, den Vorhang zerfetzende lange, dünne, zitternde Finger und einen, im Licht glitzernden, goldenen Nasenstecker, der immer wieder an den zitternden Lippen wie ein Stern hing ... Das alles hatte ich in einem kurzen Augenblick gesehen und schon im nächsten war mir, als sei der Vorhang zurück auf seinen Platz gezogen worden und nur eine tränenerstickte Stimme war zu hören, die, kaum kam sie hoch, auch schon unterdrückt wurde, als hätte sie jemand mit seiner Hand zusammengepresst.

An das, was ich dann hörte, konnte ich plötzlich nicht mehr glauben. Es schien mir, als ob hinter dem Vorhang jemand ganz leise lachte. Nein, das kann nicht Mutter sein. Wenn Mutter gelegentlich einen Anfall bekommt, dann knirscht sie nur mit den Zähnen. So seltsam habe ich sie nie lachen hören. Und dennoch weiß ich, sie war es, es war Mutters Stimme. Weiter kann ich nichts mehr hören. Mir scheint, als habe die Dunkelheit des Zimmers sich vom Zimmer gelöst und tanze nun, wie ein schmutziger Stoffetzen überall vor meinen Augen herum. Zwei Arme, weiß wie Marmor steigen aus einen schwarzen See auf. Sie rufen mich ängstlich und ziehen mich immer wieder zu sich.

In dieser Nacht saß ich lange zitternd auf dem Bett. Eine seltsame Stimme kam mit dem Wind durchs Fenster herein, berührte mein Gesicht, streichelte es und lachte leise.

Unter der Terrasse liest Bano die heruntergefallenen Aprikosen auf.

Bano ...

Bano, sage ich leise.

शिमले की एक दुपहर—जब मैं टैरेस पर लेटा हूँ—बीमारी के बाद के दिन हैं, जब हमें कोई नहीं पूछता। सब निश्चिन्त से हो गए हैं, बाबू अब मेरे कमरे में हर शाम नहीं आते, बीरेन चाचा एक लम्बे अर्से से दिखायी नहीं दिए। मेरे ठीक होने पर अगर दुख है तो शायद बानो को—मैं अगर बीमार बना रहता, तो दिल्ली जाने के दिन टलते रहते।

टैरेस के पीछे दो छोटी-छोटी पहाड़ियाँ खुली हुई कैंची की तरह आकाश की ओर उठी हैं—उनके बीच पेड़ों की लम्बी शृंखला दूर तक चली गई है। जब कभी कालका जानेवाली ट्रेन वहाँ से गुज़रती है, तो धुएँ की एक लट आकाश के चेहरे पर उड़ जाती है।

बानो ... हम दिल्ली जा रहे हैं।

दिल्ली ! इस एक शब्द में कितनी स्मृतियाँ छिपी है—शिमला-कालका की साँप-सी बलखाती टेढ़ी-मेढ़ी लाइन, लम्बी-लम्बी अँधेरी सुरंगें और रेल के डिब्बे की खिड़की से बाहर हवा में फिसलते तारें... शाम हो जाती और मैं ऊँघ जाता। माँ कन्धा झकझोरकर जगातीं, "बच्ची, उठो!" मैं हड़बड़ाकर बैठता। बाहर अँधेरे मैदान में दूर-दूर तक कालका की झिलमिल-झिलमिल-सी रोशनियों को देखकर लगता मानो ढेर से तारे आकाश से उतरकर जमीन पर बिखर गए हों...

बानों सीढ़ियाँ चढ़कर कब टैरेस पर आ गई, मुझे पता नहीं लगा। उसने अपनी फ्रॉक को ऊपर उठाकर झोला बना लिया है, जिसमें ठसाठस खूबनियाँ भरी है। नंगे पेट के चारों ओर जाँघिये के नेफ़े के निशान जहाँ-तहाँ छोटी-छोटी मछलियों से उभर आए हैं।

वह फ्रॉक नीची करके खूबनियाँ बिखेर देती है-कच्ची, पक्की खूबनियाँ है, हरी, पीली, कुछ-कुछ लाल...

Es ist Mittagszeit in Shimla. Ich liege auf der Terrasse. Es sind die Tage nach der Krankheit, wenn niemand mehr nach mir fragt. Alle sind jetzt sorglos. Vater kommt nicht mehr jeden Nachmittag in mein Zimmer und Onkel Viren hat sich seit Ewigkeiten nicht sehen lassen. Wenn es jemandem Leid tut, daß ich wieder gesund bin, dann vielleicht nur Bano. Wäre ich krank geblieben, hätte sich die Abreise nach Delhi verzögert.

Hinter der Terrasse steigen zwei Berge zum Himmel hinauf, wie eine geöffnete Schere,— in ihrer Mitte zieht sich eine lange Baumreihe und verläuft sich in weiter Ferne. Wann immer der Zug nach Kalka dort vorbeifährt, steigt eine Rauchfahne zum Himmel hoch.

Bano ... Wir gehen nach Delhi.

Delhi. Wieviele Erinnerungen liegen in diesem Wort verborgen. Die, in Serpentinen sich schlängelnde, gewundene Eisenbahnlinie, die langen Tunnel und die, durch die Luft gleitenden Drähte, draußen vor den Abteilfenstern. Es wurde Abend und ich nickte ein. Mutter rüttelte an meiner Schulter und weckte mich? "Steh auf, Bacci." Hastig setze ich mich auf. Wenn ich draußen in der dunklen Ebene von weitem die schimmernden Lichter von Kalka sehe, kommt es mir so vor, als ob viele vom Himmel heruntergefallene Sterne sich auf der Erde verstreut haben.

Ich hatte nicht gemerkt, wann Bano die Treppe hoch auf die Terrasse gekommen war. Sie hatte ihren Rock hochgenommen und daraus eine Tasche gemacht, die randvoll mit Aprikosen gefüllt war. Überall auf ihrem nackten Bauch kamen die Spuren ihres Hosenbundes zum Vorschein, wie kleine Fischchen.

Sie nimmt den Rock runter und breitet die Aprikosen aus, reife und unreife Aprikosen, grüne, gelbe und ein paar rote.

"लो खाओ।" वह एक पकी हुई पीले रंग की खूबानी मेरे आगे कर देती है।

मैने सिर हिला दिया। बाबू ने बाहर की कोई भी चीज़ खाने से मना किया है।

"यह कच्ची नहीं है, इससे कुछ नहीं होगा," किन्तु उसने मेरी स्वीकृति की प्रतीक्षा नहीं की और जो खूबानी वह मुझे दे रही थी, उसे निश्चिन्त होकर खुद खाने लगी।

खाने को खूबानी खा लेता, बाबू का तो बहाना है। असली कारण दूसरा है, जो कोई नहीं जानता, बानो बेचारी तो बिल्कुल नहीं जानती। जब से बुखार उतरा है, मुझे लगता है, जैसे मैं सब लोगों से भिन्न हूँ, अलग हूँ। कमज़ोरी के कारण जब कभी सिर चकराता है, पाँव काँपते हैं तो अच्छा लगता है, मन में अजीब-सी खुशी होती है, अपने पर गर्व होता है, लगता है मुझमें एक अद्‌भुत परिवर्तन हो गया है और मैं असाधारण्ण हूँ। पहले—बीमारी से पहले, माँ के मौसी के घर जाने से पहले—मेरा अपना घेरा था, जिसमें बानो और माँ बीरेन चाचा और बाबू सब कोई थे। न मालूम, बीमारी के इस लम्बे अर्से में कौन-सा क्षण आया था, जब यह घेरा टूट गया था। पिछले कुछ दिनों से मैं जिस चीज़ को जैसे देखता हूँ, वैसे शायद कोई नहीं देखता। पहले मैं हर चीज़ को दूसरों की आँखों से देखता था—और निश्चिन्तता थी। अब उनके पीछे एक रहस्य है, डर है जो मेरा अपना है, और जिसे कोई नहीं जानता।

"Iß", sie hält mir eine reife, gelbe Aprikose vor die Nase.

Ich schüttelte den Kopf. Vater hat mir verboten irgendetwas zu essen, was von draußen kommt.

"Die ist nicht unreif, von der bekommst Du nichts." Aber dann hat sie garnicht erst abgewartet, daß ich sie annehme, sondern hat genau die Aprikose, die sie mir geben wollte, unbeschwerten Herzens selbst gegessen.

Ich hätte die Aprikose schon gegessen, Vater ist nur eine Ausrede. Der echte Grund ist ein anderer, den niemand kennt, Bano schon überhaupt nicht. Seit das Fieber runter ist, scheint es mir, als sei ich anders als alle anderen Leute, als sei ich abgesondert. Mir gefällt es, wenn ich aus reiner Schwäche schwindlig werde und die Beine zittern. Im Herzen fühle ich eine seltsame Freude, ich bin stolz auf mich, es scheint in mir eine seltsame Veränderung vorgegangen zu sein, ich scheine außergewöhnlich geworden zu sein. Früher— vor der Krankheit— bevor Mutter zur Tante ging— hatte ich meinen eigenen Kreis, in dem Bano und Mutter, Onkel Viren und Vater, alle irgend jemand bestimmtes waren. Ich weiß nicht, in welchem Moment dieser langen Krankheit dieser Kreis kaputt gegangen war. Seit den letzten Tagen sehe ich die Dinge so an, wie sie vielleicht niemand ansieht. Früher sah ich jedes Ding mit den Augen der anderen an und war unbesorgt. Jetzt ist hinter ihnen ein Geheimnis, eine Angst, die meine eigene Angst ist, von der niemand etwas weiß.

टैरेस के पास पवेलियन की छत पर खटखटाहट होती है। लगता है जैसे टपाटप बूँदें गिर रही हों। मैं जंगले के बाहर हाथ निकालकर देखता हूँ—बारिश नहीं है, केवल कुछ पहाड़ी चिड़ियाँ हैं जो छत पर एक कोने से दूसरे कोने तक फुदक-फुदककर उड़ती हैं।

बानो खूबानी को गाल के भीतर लट्टू की तरह घुमाती है—उसका कहना है कि इस तरह मुँह का सारा थूक खूबानी के भीतर जाकर रस बन जाता है।

"दिल्ली जाना पक्का हो गया?"

"माँ आ जाएँ, तब !"

"कहाँ गई है तुम्हारी माँ?"

"मौसी के घर।"

"तुम्हे पक्का मालूम है कि वे मौसी के घर गई हैं?" बानो के रहस्य-भरी आँखों से मेरी ओर देखा।

मैं विस्मय से बानो की ओर देखता हूँ—"क्या बात है बानो?"

"कुछ नहीं, ऐसे ही पूछा था," बानो ने थूक में भीगी खूबानी को होंठो पर रगड़ते हुए कहा।

"अम्मी ने मना किया है—कहा है तुमसे कुछ न कहूँ।"

मै चुपचाप लापरवाही से मुस्कराता हूँ। बानो पर मुझे बेहद गुस्सा है। मुझे जब बहुत गुस्सा आता है, तो मैं हमेशा मुस्कराता हूँ ताकि कोई यह न समझे कि मेरा मन इतना कच्चा और छोटा है।

सुर्मई रंग के बादल नीचे झुके आ रहे हैं। टैरेस के पीछे पहाड़ियाँ काली, भूरी-सी हो गई हैं। जब कभी बादलों की ओर से सूरज का मुँह बाहर निकलता है, तो पतली-दुबली छायाएँ पूर्व से पश्चिम की ओर भागने लगती हैं।

Auf dem Dach des Pavillions, in der Nähe der Terrasse, klopft es .Es scheint, daß Tropfen um Tropfen fällt. Als ich die Hand aus dem Geländer halte, sehe ich, daß es kein Regen ist, nur ein paar Bergvögel, die auf dem Dach von einer Ecke zur anderen hüpfen.

Bano dreht die Aprikose wie einen Kreisel in der Backe herum. Sie behauptet, daß auf diese Weise der gesamte Mundspeichel in die Aprikose eindringt und zu Saft wird.

"Ist es fest, wann ihr nach Delhi geht?"

"Wenn Mutter kommt, dann..."

"Wohin ist sie denn gegangen, Deine Mutter?"

"Zur Tante."

"Weißt Du das ganz sicher, daß sie zu Deiner Tante gegangen ist?"

Bano sah mich mit geheimnisvollen Augen an. Erstaunt schaue ich zu Bano hin. "Was ist los, Bano?"

"Nichts, ich habe nur so gefragt," sagte Bano und rieb die vom Speichel nasse Aprikose auf den Lippen herum.

"Ammi hat es verboten. Sie hat gesagt, ich soll Dir nichts sagen."

Ich lächele ganz ruhig und locker. Ich habe eine richtige Wut auf Bano. Wenn ich sehr wütend bin, lächele ich immer, damit keiner sieht, wie leicht verwundbar und schwach mein Herz ist.

Graue Wolken ziehen tief. Die Berge hinter der Terrasse sind schwarz-braun geworden. Wann immer die Sonne aus den Wolken hervorkommt und ihr Gesicht zeigt, laufen feine, schwache Schatten von Westen nach Osten.

टैरेस पर—चारों ओर आस-पास अब सन्नाटा है। बरसों पहले एक मेम यहाँ रहती थी। उसके मर जाने के बाद अब यहाँ कोई नहीं रहता। बारहों महीने—गर्मी, सर्दी—कमरे बन्द रहते हैं, बरामदा और उसके आगे लम्बा गलियारा सूना पड़ा रहता है। हम गेस्ट हाउस के पिछवाड़े सीढ़ियाँ चढ़कर पवेलियन पर चोरी-चुपके चले जाते हैं और वहीं एक कोने में अपने अलूचे और खूबानियों का खजाना जमा करते हैं।

कौन-सी बात है, जो बानो मुझसे छिपा रही है, क्या सचमुच उसकी अम्मी ने मना किया है, या वह सिर्फ़ मुझे चिढ़ाने के लिए बहका रही है।

मै टैरेस पर लेटे-लेटे अधमुँदी आँखों से अपने घर की छत देखता हूँ। दायीं ओर छज्जे के सिरे पर माँ के कमरे की खिड़की दिखायी देती है—माँ जब घर में नहीं होतीं, तो वह हमेशा बन्द रहती है। वे अभी तक वापिस क्यों नहीं लौटीं? मौसी के घर वे इतने दिन कभी नहीं रही थीं। क्या वे जानती है कि मैं अब चल-फिर लेता हूँ और बाबू ने मुझे अब यहाँ—मेम के भुतहे मकान तक आने की अनुमति दे दी है?

उस रात से मैंने उन्हें नहीं देखा जब वह चीखती हुई मेरे दरवाज़े तक आई थीं और बाबू ने उन्हें भीतर आने से रोक दिया था। मैं निश्चय नहीं कर पाता कि क्या ऐसा सचमुच हुआ था, या मैंने सिर्फ़ कोई सपना देखा है।

"दिल्ली पहाड़ों के ऊपर है या नीचे?'' बानो ने पूछा।

"दिल्ली मैदान में है—वहाँ जाने के लिए नीचे उतरना पड़ता है,'' मैने सुनी-सुनाई बात बड़े गर्व से कह दी।

बानो ने अविश्वास-भरी दृष्टि से मुझे देखा।

Auf der Terrasse herrscht jetzt überall Stille. Vor Jahren wohnte hier die 'Mam'. Nach ihrem Tod wohnte hier niemand mehr. Das ganze Jahr über, im Sommer und im Winter bleiben die Zimmer geschlossen. Wir steigen die Treppe auf der Rückseite des Gästehauses hinauf und gehen still und heimlich zum Pavillion. Dort, in einer Ecke legen wir unsern Schatz nieder — Pflaumen und Aprikosen.

Was ist es für eine Sache, die Bano vor mir verheimlicht? Hat es ihre Ammi wirklich verboten oder lügt sie nur, um mich zu ärgern?

Ich liege auf der Terrasse und schaue mit halbgeschlossenen Augen auf das Dach unseres Hause. In der rechten Balkonecke sieht man das Fenster von Mutters Zimmer. Es bleibt immer zu, wenn Mutter nicht da ist. Warum ist sie bis jetzt nicht zurückgekehrt? Soviele Tage ist sie noch nie bei der Tante geblieben. Weiß sie, daß ich jetzt herumlaufe und Vater mir erlaubt hat hierher, zum Gespensterhaus der 'Mam' zu kommen?

Seit jener Nacht, als sie schreiend zu meiner Tür gekommen war und Vater ihr verboten hatte, hereinzukommen, habe ich sie nicht mehr gesehen. Ich kann mich nicht entscheiden, ob alles wirklich so war, oder ob ich nur geträumt habe.

"Ist Delhi oben, in den Bergen, oder unten?" wollt Bano wissen.

"Delhi ist in der Ebene. Um dorthin zukommen, muß man absteigen." Was ich nur vom Hören-Sagen wußte, das sagte ich voller Stolz.

Bano schaute mich mit mißtrauischen Blicken an.

"नीचे तो ऐननडेल का मैदान है और उसके नीचे खड्ड है—दिल्ली क्या खड्ड के नीचे है?''

बानो कभी दिल्ली नहीं गई, मुझे उस पर हमेशा तरस आता है। मैं उसकी जिज्ञासा को शान्त करने का कोई प्रयन्त नहीं करता, और लापरवाही से सिर फेर लेता हूँ।

बानो ने खूबानियों की गुठलियाँ पवेलियन के पीछे गेस्ट-रूम में फेंक दीं और वहीं कुछ देर तक दरवाज़े से सटकर खड़ी रही।

हवा से खूबानी के पेड़ की शाखाएँ छतों पर झुकती हैं। खूबानियाँ झरती हैं—कुछ ज़मीन पर, कुछ पवेलियन की छत पर—खट-खट...

दुपहर और शाम के बीच सारा शिमला चुप हो जाता है, बस केवल खूबानियों की खट-खट आवाज़ पहाड़ी हवा में गूँजती है...

बानो ने हाथ के इशारे से मुझे अपने पास बुलाया है। गेस्ट-रूम के दरवाज़े का एक शीशा टूटा हुआ था, उसी में अपना सिर डालकर वह कमरे के भीतर झाँक रही थी। उसके सिर के ऊपर जो ज़रा-सी खाली जगह बच गई थी, वहीं मैंने खींचतान करके अपना सिर अड़ा दिया।

कमरा बिल्कुल खाली था। दीवार के बेल-बूटेदार काग़ज़ों का रंग फीका पड़ गया था। छत के एक कोने में मकड़ी का जाला धीरे-धीरे फैल रहा था। बासी हवा की गन्ध चारों ओर फैली थी। फ़र्श के बीचोबीच मैली-सी रोशनी जम गई थी, जो कभी पीली हो जाती थी, कभी फीकी-फीकी-सी सफ़ेद। कमरे के धुँधलके में यह सफ़ेद धब्बा बड़ा अजीब और भयावह-सा लग रहा था।

"Unten ist doch die Anandel Ebene und darunter (weiter nach unten) ein Steilhang. Ist Delhi tiefer als der Steilhang?"

Bano war nie in Delhi gewesen, sie tut mir deshalb immer Leid. Ich mache keinen weiteren Versuch, ihre Wißbegier zu befriedigen und drehe nachlässig den Kopf weg.

Bano warf die Aprikosenkerne in das Gästezimmer hinter dem Pavillion und blieb dort eine Weile an die Tür gelehnt stehen.

Im Wind beugen sich die Zweige des Aprikosenbaumes tief hinunter auf die Dächer. Die Aprikosen fallen, manche auf den Boden, manche auf das Dach des Pavillions. khat-khat.

In der Mittagszeit ist es in Shimla still, nur das Fallen der Aprikosen tönt in der Bergluft. Mit einem Handzeichen hat Bano mich zu sich gerufen.

Eine Glasscheibe der Gastzimmertüre war kaputt. Sie steckte ihren Kopf durch und guckte durchs Fenster hinein. Und in den kleinen Raum, der noch freigeblieben war über ihrem Kopf, zwängte ich meinen mit großer Mühe.

Das Zimmer war völlig leer, die Farbe der Tapete an der Wand verblaßt. Unter dem Dach in einer Ecke breitete sich langsam ein Spinnennetz aus, und ein Geruch abgestandener Luft lag auf allem. Mitten auf dem Boden hatte sich ein trüber Lichtfleck festgesetzt, der manchmal gelb, dann wieder ein blaßes Weiß wurde. Im Dunst des Zimmers schien dieser weiße Fleck sehr sonderbar und grausig.

"वह मेम यहाँ रहती होगी।'' बानो ने धीमे स्वर में कहा।

"और शायद यहीं मरी होगी।'' मैंने कहा, और मेरे सारे शरीर में एक हल्की-सी झुरझुरी फैल गई। मुझे लगा, सामने दीवार के कटे-फटे, उखड़े पलस्तर पर एक बेडौल-सा चहेरा उभर आया है—जिसके जबड़े खुले है, फटी-फटी सी आँखे है और जो मेरी ओर देखता हुआ हँस रहा है। मुझे लगता है कि वह चेहरा उस मेम का रहा होगा जो बरसों पहले उस कमरे में न जाने क्यों अपने-आप मर गई थी... और वह हँसी, उस रात जैसे दरवाजे के पीछे माँ हँस रही थीं...

टूटे हुए शीशे के भीतर झाँकता हुआ मेरा चेहरा बानो के सिर पर टिका है। मेरे मुँह के ज़रा नीचे बानो के अखरोटी रंग के बाल हैं, उन बालों की गन्ध पानी में भीगी मिट्टी की गन्ध से मिलती है। बालों के बीच छोटी-सी माँग है—माँ की माँग-जैसी, किन्तु माँ की माँग ज़रा लम्बी थी और हमेशा बहुत उदास दीखती थी।

"बानो...'' मेरे होंठों पर सफ़ेद काग़ज़-सा थूम जम गया।

"क्या?''

"अम्मी ने क्या तुमसे माँ के बारे में कुछ कहा था?''

"तुमसे क्या?'' बानो ने ढीठ बनकर कहा।

हवा चलने से सूने, खाली मकान के दरवाजे खड़खड़ा उठते हैं। फर्श पर सिमटा हुआ सफेद धब्बा धीरे-धीरे सरक रहा है।

"बानो... जब मैं बीमार था, तो कभी-कभी बड़ा अजीब-सा लगता था...''

"कैसा... बच्ची?''

